पर भी नही आता जो इन हिंसाजनित वस्तुओं का उपयोग करते हैं ? क्या वे इस पापाचार को उत्तेजना नहीं दे रहे हैं ? अगर कोई ऐसी वस्तुओं का उपयोग करना छोड़ दे तो इतनी घोर हिंसा क्यों हो ?

जो लोग कहते हैं कि इस प्रकार की वस्तुओं का उपयोग करने पर भी श्रावक के दो करण, तीन योग से किये त्याग का भग नहीं होता, वे भूलते हैं। उनसे पूछना चाहिये कि यदि कोई सीधा मांस लेकर खा ले तो उसका व्रत भग होगा या नही ? अगर भंग होता है तो चर्बी और चमड़ी का उपयोग करने से भी क्यों भग नही होगा ?

कई लोग कहते हैं कि यह वस्तु स्वतः मरे प्राणी की चमड़ी से बनी है अथवा इसके लिये प्राणी मारा गया है, यह निर्णय कैसे किया जाय ? मैं समझता हूं कि निर्णय होना कोई बड़ी बात नहीं है। फिर भी अगर निर्णय न हो तो संदिग्ध वस्तु का व्यवहार करना छोड़ देने पर भी कौन-सा काम अटक जाता है ? मौज शौक को भावना जरा कम कर दीजिये, फिर इस प्रकार की शकाए स्वतः शांत हो जाएंगी।

कई लोग कहते है, यह कत्लखाने और कारखाने हमारे लिए थोड़ी ही चलते हैं। हम उन चीजों को लेना बन्द कर देगें तो क्या वे बन्द हो जाएगे ?

मैं कहता हूं—कारखाने बंद हो जाए या चलें, इसकी चिंता छोड़ कर आप अपने को पाप का भागीदार न बनने देने का विचार करो। अगर सभी लोग ऐसी वस्तुओं का व्यवहार करना छोड़ दें तो अवश्य ही कारखाने बंद हो

जाएंगे। पर ऐसा नहीं होता तो भी आप तो उनका त्याग कर ही दो। ऐसा करने से आप व्यक्तिगत पाप से बच जाओगे।

मान लीजिये, किसी ने एक कत्लखाना खोला और ५) रुपये का शेयर रखा। अब आप उसके शेयर लें या न लें, कारखाना तो बन्द नही होगा। पर आप उसका शेयर खरीदेंगे तो आपको पाप लगेगा या नही? अवश्य लगेगा और अगर आप न खरीदेंगे तो पाप से बच जाएगे? व्यक्ति व्यक्ति से ही समष्टि बनती है। व्यक्तिगत पाप टल जायगा तो धीरे-धीरे समष्टिगत पाप टल जायगा।

इस प्रकार विचार कर जो अहिंसाधर्म का पालन करेंगे, वे ही कल्याण के पात्र होगे।



## श्री जवाहर साहित्य के प्राप्ति स्थान

श्री जवाहर साहित्य समिति
भीनासर (बीकानेर-राज.)



श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन संघ
समता भवन, रामपुरिया मार्ग,
बीकानेर (राज.)



श्री जैन जवाहर मित्र मंडल

मेवाड़ीबाजार, ब्यावर [राज०]